जन्म लेने पर भगवती वसुमती ने दुग्ध धारा प्रवाहित की और मातृका भवानी ने मंगल गीत गाये।"

यह वर्णन लौकिक नहीं, अलौकिक ही कहा जा सकता है। वैसे यह तो हर शास्त्र में कह दिया गया है कि भगवान के अवतार रूप में जन्म ग्रहण करने का रहस्य कोई जान नहीं सकता। इसी प्रसंग में यह भी लिखा है कि "उसी अवसर पर जब भगवान का नाम करण संस्कार किया जाने लगा तो उनके दर्शन के निमित्त परशुराम जी, कृपाचार्य, व्यासमुनि एवं द्रोणाचार्य-पुत्र अश्वत्थामा भिक्षुक भेष धारण करके वहाँ आये।" इस प्रकार के वर्णन स्थूल जगत की अपेक्षा सूक्ष्म-जगत अथवा दैवी-जगत के लिये अधिक उपयुक्त जान पड़ते हैं। कल्कि-पुराण के रचियता ने श्री कल्कि के प्रकट होने का वर्णन परम्परागत रूप में कर दिया है। पर समस्त पुराण के कथानक पर ध्यान देने से कल्कि-भगवान का प्राकट्य व्यक्तिगत रूप में मानने की अपेक्षा भाव-रूप में मानना अधिक युक्तिसंगत जान पड़ता है। वैसे जब कभी धर्म और अधर्म के विरोधी पक्षों में संघर्ष प्रकट रूप में और विशाल परिमाण में होगा तो धर्म रक्षार्थ अग्रसर होने वालों में एक या दो-चार व्यक्ति भी प्रमुख हो सकते हैं, उनमें से किसी एक का आत्मोत्सर्ग और बलिदान सर्वोपरि भी माना जासकता है, पर ज्ञानी जन इसको बहुत अधिक महत्व देना अनावश्यक बतलाते हैं। ऐसे संघर्ष में महत्व की वस्तु वह सिद्धान्त या विचार धारा ही होती है। जिससे प्रेरित होकर इतने सुयोग्य और शक्तिशाली व्यवितत्व सांसारिक स्वार्थ को त्याग कर पारमार्थिक उद्देश्य के लिये अधर्म के विरुद्ध उठ खड़े होते हैं, और इस कार्य की पूर्ति के लिये किसी भी त्याग या बलिदान को करने से पीछे पैर नहीं हटाते।

इसी प्रकार जब श्री कल्कि भगवान के पुन: बैकुन्ठ जाने का वर्णन किया है तो कहा गया है कि भगवान तो वास्तव में निराकार और रूपविहीन थे। संसार के प्राणियों को उनका जो रूप दिखाई दिया

वह उनकी माया की शक्ति ही थी—

तुष्टुवुर्मुर्मुहुः सर्वे लोकाः सस्थाणु जंगमाः ।
दृष्टोरूपमरूपस्य निर्वाणे वैष्णवं पदम् ॥

अर्थात् "जब भगवान कल्कि ने इस जगत को त्याग कर विष्णु-पद में प्रवेश किया तो उन अरूप विष्णु भगवान के रूप-दर्शन कर समस्त स्थावर और जंगम प्राणी मोहित होकर स्तुति करने लगे।"

अवतार के सम्बन्ध में निराकार ब्रह्म के साकार रूप में प्रकट होने की समस्या सदा से विवादास्पद रही है। इसी कारण निराकार-वादी और वेदान्ती विचारों वाले किसी अवतार को साक्षात् परमात्मा के दर्जे का स्वीकार नहीं करते, वरन् विशेष दैवी शक्ति से सम्पन्न देवपुरुष ही मानते हैं। यद्यपि सगुणवादियों ने जल जैसे निराकार तत्व के ठण्ड पाकर जम जाने पर साकार रूप में परिवर्तित होने का प्रमाण दिया है पर तर्कवादी लोगों का उससे संतोष नहीं होता। उनका कहना है कि जल और वायु के निराकारत्व तथा परमात्म-तत्त्व के निराकार होने में बहुत अन्तर है। विज्ञान के अनुसार भौतिक तत्त्व-गैस, द्रव और ठोस तीनों अवस्थाओं में रह सकते हैं और रहते हैं। पर परमात्म तत्त्वों को किसी प्रकार पंच-भौतिक नहीं कहा जासकता है। वह तो केवल शक्ति या सत्ता के रूप में है, उसका स्थूल रूप में आसकना संभव नहीं। जिस प्रकार उष्णता और विद्युत की शक्ति केवल किसी माध्यम से ही प्रकट होती और काम करती है, उसी प्रकार परमात्म-शक्ति भी आवश्यकतानुसार एक या अधिक लोगों को प्रेरित करके ही दैवी लक्ष्य की पूर्ति करती है।

जैसा हमने ऊपर बतलाया है 'कल्कि पुराण' का कथानक बहुत सीधा सीधा और आरम्भ से अन्त तक एक उपाख्यान की तरह है। उसमें अन्य पुराणों की तरह 'सर्ग, प्रतिसर्ग, मन्वन्तर, देव-ऋषि और राजवंशों, आदि का समावेश नहीं किया गया है। या तो रचियता ने ही इसे संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत किया है अथवा किसी अन्य विद्वान ने उसका

यह संक्षिप्त संस्करण तैयार किया है यही समस्या 'विष्णु पुराण' के सम्बन्ध में भी उपस्थित है जिसको अन्य पुराणों की सूचियों में २३ हजार श्लोकों का बतलाया है, पर वर्तमान समय में जो ६।। हजार श्लोकों का ही मिलता है। कुछ भी हो 'कल्कि पुराण' में अवतार के साकार और निराकार रूपों के सम्बन्ध कोइ स्पष्ट विवेचन नहीं किया गया, पर जब हम ,रामायण' 'गीता' 'भागवत' आदि के विवेचन को ध्यान में रखते हुए उसके कथानक पर विचार करते है, तो 'कल्कि भगवान'का स्वरूप अधिकाँश में 'भावात्मक' ही प्रतीत होता है ! हम जानते हैं कि जो लोग 'अवतार' शद्व से केवल 'राम,कृष्ण' नरसिंह, 'वामन' आदि जैसे चमत्कारी दैवी पुरुषों का ही आशय समझते हैं और लोकोत्तर लीलाओं के कारण ही उनको 'भगवान' मानते हैं, वे अवश्य ही 'भावात्मक अवतार' के सम्बन्व में तरह-तरह की शंकाय करेंगे। उनसे हम इतना ही कह सकते हैं कि जिसप्रकार वेदव्यास, गो० तुलसी-दास आदि महामानवौं ने भगवान के 'निराकार' और ,साकार' दोनौं रूपौं को यथार्थ स्वीकार किया है।उसी प्रकार' शरीर धारी' अवतार और भाव रूपी अवतार दोनो ही सभव होसकते हैं !



# पाँचवा अध्याय

## कल्कि अवतार का विश्वव्यापी प्रभाव

समस्त अवतारों का 'युग-परिवर्तन' से विशेष सम्बन्ध होता है। हम यह कह सकते हैं कि जब नये युग का आविर्भाव होने लगता है, तो उसकी प्रक्रिया किसी 'अवतार' नामधारी द्वारा आरम्भ की जाती है। इसी बात को दूसरे शब्दों में इस प्रकार कह सकते हैं कि जब संसार में किसी 'अवतार' का प्राकट्य होता है, तो उसके परिणाम स्वरूप एक नवीन युग का जन्म भी होता है। इसी सिद्धान्त के आधार पर आज लाखों व्यक्ति वर्तमान विश्वव्यापी हलचल में एक नये युग के सूत्रपात के चिन्ह देखकर भावी अवतार के आगमन की आशा भी कर रहे हैं।

'कल्कि' का कलियुग के साथ बड़ा घनिष्ठ सम्बन्ध है। उनका नामकरण इसी आधार पर किया गया है। सभी पुराणों में यह वर्णन पाया जाता है कि जब कलियुग के प्रभाव से मानव समाज की अवस्था विशेष शोचनीय हो जायगी तब 'कलियुग' को नष्ट करके 'सतयुग' की स्थापना के निमित्त 'कल्कि भगवान' प्रकट होंगे। कुछ लोग इस घटना का समय अब से कई लाख वर्ष बाद मान रहे हैं और कितने ही वर्त-मान चिन्हों को देखते हुए शीघ्र ही उनके प्रादुर्भाव की भविष्यवाणी कर रहे हैं। बंगाल के एक स्वामी जी ने तो 'शास्त्रों के प्रमाण' और निजी ''यौगिक अनुभूतियों' के आधार एक बड़ा ग्रन्थ छपा कर सन् १९८५ में कल्कि के प्रकट होने की घोषणा ही कर दी है। हम इस स्थान पर 'कल्कि' के प्रकट होने की तारीख सम्बन्धी विवाद में पड़ना नहीं चाहते, पर जो लोग अवतार को लाखों वर्ष आगे की घटना मानते हैं;उनसे तो हमारा मतभेद स्पष्ट है। अधिकांश पुराणों और मनुस्मृति

आदि में भी कलियुग को १२०० वर्ष का लिखा है। पर पुराने ढर के पंडित उनको देव-वर्ष कहकर ४ लाख ३२ हजार की संख्या बतलाते हैं, जब कि अन्य विद्वान् उनको मानव-वर्ष मानकर चारों युगों का परिमाण १२ हजार वर्ष निश्चित करते हैं। वे इसके प्रमाण स्वरूप 'मनुस्मृति' के ये श्लोक उपस्थित करते हैं—

चत्वार्याहु सहस्राणि वर्षाणांतु कृतं युगं।
तस्य तावत शती सध्या सध्यांशश्च तथा विधि: ॥
इतरेषु स सध्येषु स संध्यांशेषु च त्रिषु।
एकोपायेन वर्तन्ते सहस्राणि शतानि च ॥

इन श्लोकों में स्पष्ट शब्दों में कहा गया है कि कृतयुग (सतयुग)४ हजार वर्षों का होता है और ४००-४०० वर्ष की उसकी संध्या और संध्यांश होते हैं। इसी प्रकार त्रेता, द्वापर तथा कलियुग क्रमश: ३ हजार, २ हजार और एक हजार वर्षों के होते हैं, और उतने-उतने सौ वर्षों की उनकी दोनों संधियां(संध्या और संध्यांश )भी होती हैं।"

युगों की अवधि का निर्णय करने के लिए अब से ४० वर्ष पहले 'चेतावनी' नामक पुस्तिका के लेखक पं० राजनारायण षटशास्त्री ने बड़ा परिश्रम और आन्दोलन किया था। उनकी 'चेतावनी' सामान्य जनता में बड़ी लोकप्रिय हो गई थी और हजारों की संख्या में छप कर बिकी थी। उन्होंने लाखों वर्ष के युगों के खण्डन में ज्योतिष, धर्मशास्त्र तथा महाभारत आदि से तथा स्वयं खोजकर बहुत से प्रमाण दिये थे। उनमें से दो का उल्लेख नीचे किया जाता है—

उदयपुर जयपुर, जोधपुर तथा काश्मीर के महाराज अपने वंश का सम्बन्ध भगवान राम के सूर्यवंश से बतलाते हैं और इन्होंने अनेक विद्वान पंडितों को नियुक्त करके तथा समस्त प्राचीन ग्रन्थों तथा पुराणों में दी हुई वंशावालियों की खोज और मिलान कराके अन्त में श्रीरामचन्द्र से अपने समय तक के समस्त राजाओं की नामावली तैयार कराई। इसके अनुसार श्रीरामचन्द्र से जयपुर के वर्तमान महाराज मानसिंह तक कुल २३१ राजा हो चुके हैं। अब अगर पुराने ढर्रे

के पंडितों के हिसाब से माना जाय तो श्रीरामचन्द्र को करीब ९-१० लाख वर्ष पहले का मानना पड़ेगा। पर दस लाख वर्षों में २३१ पीढ़ियों का होना किसी हिसाब से ठीक सिद्ध नहीं होता। विद्वानों ने एक पीढ़ी से दूसरी पीढ़ी का अन्तर सामान्यतया २५, ३० वर्ष का ही निर्धारित किया है। इस हिसाब से २३१ पीढ़ियों में ५-६ हजार वर्ष से अधिक का समय व्यतीत नहीं हो सकता।

इसमें अगर यह दलील दी जाय, जैसा कि अक्सर 'पंडित' नामधारी प्राय: दिया करते हैं कि पुराने जमाने में मनुष्यों की आयु हजारों वर्ष की हुआ करती थी, इसलिए एक-एक पीढ़ी का अन्तर बहुत अधिक हो सकता है, तो यह निरर्थक है। हजारों, लाखों वर्ष की आयु और सैंकड़ों गज लम्बे चौड़े शरीर कथा और उपाख्यानों में सुनाये जा सकते हैं, पर जब गंभीरतापूर्वक विचार विमर्श किया जाय तो उन को प्रामाणिक नहीं माना जा सकता। प्राचीन और आधुनिक वातावरण और रहन-सहन में अन्तर पड़ गया है उसके आधार पर उस समय बहुसंख्यक लोगों की आयु अब से ड्योढ़ी दुगुनी तक मानी जा सकती है जैसा कि आजकल भी शहरों के कृत्रिम वातावरण से दूर ग्रामीण अथवा पहाड़ी स्थानों के निवासियों में अनेक व्यक्ति १२५, १५० या इससे भी अधिक आयु के पाये जाते हैं। धर्मशास्त्रों की दृष्टि से भी जो 'वेद' संसार के सबसे प्राचीन ग्रन्थ स्वीकार किये गये हैं उनमें सब जगह 'जीवेम शरद: शतम्' कह कर परमात्मा से सौ वर्ष की आयु की प्रार्थना की गई है। पाठक इस पर विचार करके स्वयं वास्तविकता का अनुमान कर सकते हैं। ऐसी ही कथाओं में श्री रामचन्द्र जी का शासन-काल ग्यारह हजार वर्ष लिख दिया गया है, पर उनके विवाह के सम्बन्ध में यही कहा गया है कि उस समय 'रामचन्द्र जी की आयु २७ वर्ष और सीता की १८ वर्ष की थी।' इससे भी यह जाना जा सकता है कि हजारों वर्ष की आयु वाली बात ठीक नहीं है, कम से कम उसका सम्बन्ध वर्तमान 'मन्वन्तर' से नहीं हो सकता।

'चेतावनी' की दूसरी खोज यह है कि अनेक स्थानों पर चारों युगों को जो ४३ लाख २० हजार वर्षों का लिखा है,वे वास्तव में ३६० दिन वाले वर्ष नहीं है, वरन् सूर्याब्द ( २४ घंटे का रात दिन) हैं। प्राचीन ग्रन्थों में बहुत से वर्णनों में इसी प्रकार 'सूर्याब्द' का उल्लेख किया गया है। इसका एक उदाहरण 'बाल्मीकि रामायण' में मिलता है। उसके उत्तरकाण्ड ( सर्ग ७३) में एक ब्राह्मण का वर्णन मिलता है जिसने श्रीराम के दरबार में आकर अपने बालक के मर जाने की शिकायत की और कहा—

अप्राप्त यौवनं व.ले पंच वर्ष सहस्रकम।
अकाले कालमापन्नं मम दुखाय पुत्रकम्॥

इसमें कहा गया है कि "मेरा पाँच सहस्र वर्ष की आयु का बालक यौवनावस्था प्राप्त होने से पूर्व ही अकाल में काल-कवलित हो गया है, इससे मैं अत्यन्त दुखी हूँ।" इस कथानक में ५ हजार वर्ष की आयु वाले को 'बालक' कहना बड़ा बेतुका जान पड़ता है पुराणों की कथाओं में महाराज दशरथ और श्री रामचन्द्रजी की आयु लगभग दस-ग्यारह सहस्र वर्ष की बतलाई है। थोड़ी देर के लिए उसको भी मान लिया जाय तो भी ५ हजार वर्ष की आयु वाला 'युवा' अथवा प्रौढ़ ही कहा जा सकता है, उसे बालक कहना तो गलत ही माना जायगा। इसलिये रामायण के एक विद्वान् टीकाकार पं० रामाभिराम ने इसका अर्थ करते हुए लिखा है—

"पञ्च वर्ष सहस्रकं, वर्ष शब्दोत्र दिन परः।
किञ्चिन्न्यून चतुर्दश वर्ष मित्यर्थः।"

अर्थात् "यहाँ पर जो 'पंच सहस्र वर्ष' कहा गया है उसका आशय दिन से है। इस हिसाब से उस ब्राह्मण का बालक चौदह वर्ष से कुछ कम आयु का था।"

अगर कोई इस 'सूर्याब्द' की बात को मनगढ़न्त अथवा काल्पनिक कहे तो यह उसकी भूल और जानकारी की कमी है। वास्तव में कथा

कहने वाले या पूजा-पाठ कराने वाले 'पंडितों' में से एक प्रतिशत भी ऐसे नहीं होते जिन्होंने प्राचीन साहित्य का गहरा अध्ययन किया हो और उसका मर्म खोजने में परिश्रम किया हो। यदि वे खोज करते तो उनको मालूम हो जाता है कि वर्ष केवल ३६० या ३६५ दिनों का ही नहीं होता वरन् इससे बहुत कम और बहुत अधिक अनेक प्रकार का होता है। गणित ज्योतिष के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'सूर्य सिद्धान्त' में नौ प्रकार के वर्ष बतलाये गये हैं—

ब्राह्मं दिव्यं यथा पित्र्यं प्राजापत्यं गुरोऽस्तथा।
सौरे च सावनं चान्द्र मार्क्ष माननी वै नव॥
( सू० १३-१ )

अर्थात्—"ब्रह्म-वर्ष इस सृष्टि के बराबर होता है। 'दिव्य-वर्ष ( यह सूर्य की उत्तर-दक्षिण गति से ३६० दिन का होता है)। 'पितृ वर्ष' 'यह हमारे एक महीने के बराबर होता है ) 'प्रजापति वर्ष' (यह एक प्रतिसर्ग सृष्टि के समान कहा गया है।) 'गुरू वर्ष' (यह बृहस्पति के भ्रमण काल के अनुसार १२ वर्ष का होता है। ) 'सौर-वर्ष' (३६५ दिन का।) 'सावन वर्ष' (सूर्योदय से अगले सूर्योदय तक २४ घंटे का। इसी को 'सूर्य-वत्सर' या 'सूर्याब्द कहा गया है।) 'चान्द्र वर्ष' (यह तिथियों के हिसाब से ३५४ दिन का होता है।) 'नक्षत्र वर्ष' यह ५२ घड़ी कुछ पल का होता है।)

वेदों में 'युगों' का हिसाब भी कई प्रकार से बताया गया है और वेदांग-ज्योतिष के ग्रन्थों में छः-छः महीने के('देवयुग' और 'मनुष्य-युग) से लेकर पाँच, बारह, साठ, बारह हजार तथा लाखों वर्ष की संख्या वाले अनेक युगों का विवरण पाया जाता है। 'अथर्व वेद' में भी एक स्थान पर चारों युगों का परिमाण १२ हजार वर्ष का होने का वर्णन मिलता है—

शतंते युत हायतां द्वे युगे त्रीणि चत्वारि कृण्मः।
इन्द्राग्नि विश्वेदेवास्ते नुमन्यतामहृणीय माना॥

सायणाचार्य ने इस मंत्र का भाष्य करते हुए लिखा है—

"चतुर्णां युगानां संधि संवत्सरान् विहाय युग चतुष्टय मिलित्वा अयुतं संवत्सराः स्यु तानु विभज्य कलि द्वापराख्ये त्रीणि त्रेता साहितानि चत्वारि कृतयुग साहितानि कुर्म इति आशास्यते।"

अर्थात् -'चारों युगों के सन्धि-संवत्सरों को छोड़ दस हजार वर्ष होते हैं। कलि, द्वापर, त्रेता और कृतयुग सहित ये चारों यग होते हैं।"

आचरण के आधार पर युग परिवर्तन—यहाँ तक हमने उन पाठकों को समझाने के लिये, जो मानते हैं कि शास्त्रानुसार चारों युगों का क्रम से निरन्तर आते-जाते रहना अनिवार्य है, कुछ शास्त्रीय विवेचन किया। अन्यथा हम तो इस सम्बन्ध में वैदिक ऋषियों के उस सिद्धान्त को यथार्थ मानते हैं जिसमें कहा गया है कि 'युग' का आधार मनुष्य के कर्मों और विचारों पर है। जैसा भला-बुरा हमारा आचरण होगा वैसा ही 'युग' (समय) हमको जान पड़ने लगेगा। 'ऐतरेय ब्राह्मण' में इन्द्र ने कहा था—

कलिः शयानो भवति संजिहानस्तुद्वापरः।
उत्तिष्ठिन्त्रेता भति कृतं सम्वद्यते चरन्॥

अर्थात्—"जब समाज या व्यक्ति सोता रहता है (अकर्मण्य अवस्था में रहता है) तो उसे कलियुग की अवस्था कहना चाहिए ) जब वह आँखें खोलकर जँभाई लेने लगे तो वह द्वापर की दशा होती है। जब उठ जाता है ता वह त्रेता में पर धरता है, और जब चलने लग जाता है (अपने कर्तव्य पालन में सलग्न होता है )तब वह सतयुग की अवस्था को प्राप्त हो जाता है।

## शासन और 'युग का सम्बन्ध—

इससे भी अधिक व्यावहारिक बात इस सम्बन्ध में 'महाभारत' में भीष्म पितामह ने कही थी। उन्होंने युधिष्ठिर को उपदेश देते हुए

कहा कि "देश का राजा या शासन-संचालन करने वाला राष्ट्रपति जैसा होगा वहाँ वैसा ही युग प्रवृत्तमान हो जायगा।" यदि राजा या शासन का संचालन करने वाले प्रधान अधिकारी सच्चे, न्यायपरायण और पूर्ण कर्तव्य निष्ठ हैं तो वहाँ की जनता को भी उसी प्रकार चलना पड़ेगा। ऐसे आदर्श शासन में दुष्ट, दुराचारी, ठग, बदमाशो को यातो अपने दुर्गुण त्याग कर सज्जनता का व्यवहार सीखना पड़ता है अथवा वहाँ से निकल किसी दूरवर्ती स्थान को चला जाना पड़ता है। इस प्रकार महाभारत के कथनानुसार जहाँ जैसा राजा होता है वैसा ही युग वर्तने लगता है—

राजा कृतयुगस्त्रष्टा त्रेताया द्वापरस्य च।
युगस्य च चतुर्थस्य राजा भवति कारणम्॥
( शान्ति पर्व अ० ६९-९८ )

"राजा ही सत्युग की सृष्टि करने वाला होता है और राजा ही त्रेता, द्वापर और चौथे युग (कलियुग) की भी सृष्टि का कारण होता है।"

इस प्रकार हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि वर्तमान समय में भारतीय जनता के एक बड़े भाग में जो 'कलियुग' के अनिवार्य होने की धारणा जमी हुई है, वह बड़ी घातक है। हमने बहुसंख्यक व्यक्तियों को किसी बुराई का जिक्र आने पर प्राय: यह कहते सुना है कि—"अजी, यह तो कलियुग है, इसमें तो ऐसे निषिद्ध या पाप कर्मों का होना मामूली बात है।" आज यह मनोवृत्ति करोड़ों लोगों में देखी जा सकती है। अपनी बुराई या त्रुटियों का दोष इस प्रकार 'युग' अथवा 'दैव' पर डालकर उनके सुधार का कोई प्रयत्न न करना एक बहुत बड़ी मूर्खता का चिन्ह है 'कल्कि पुराण' के पाठकों से हम आग्रह पूर्वक प्रार्थना करेंगे कि वे अपने ऊपर 'कलियुग' का प्रभाव स्वीकार न करें, वरन् "भगवान कल्कि" के सहयोगी बन कर उसको नष्ट करने को तैयार हो जायें। जैसा 'कल्कि पुराण' में कहा गया है 'कलियुग' का

प्रभाव तामसी बुद्धि वालों और मद्यपान व्यभिचार, जुआ आदि दुर्व्य-सनों में लिप्त व्यक्तिओं पर ही अधिक पड़ता है। अतएव अपना कल्याण चाहने वाले मनुष्यों को सबसे पहले 'कलियुग' की दूषित भावना को सर्वथा त्यगकर श्रेष्ठ युग के आगमन की ही भावना करनी चाहिए। हमारे विचार में यही 'कल्कि' का सबसे मुख्य और वास्तविक सन्देश और उपदेश है। युगों की वर्ष-संख्या के सम्बन्ध एक मध्यम मार्गीय दल उन लोगों का भी है, जो कहते हैं कि प्रत्येक महायुग में कम अवधि वाले चारों युगों की अन्तर-दशा में निरन्तर आती रहती है। इसी विचार के एक सज्जन ने 'सतयुग' मासिक पत्र (सितम्बर १९३९) में लिखा था कि 'कलियुग ४३२००० वर्ष तक रहता है, पर बीच-बीच में प्रत्येक ५०५३ वर्षों के बाद ८० वर्षों के लिये सत्युग आता रहता है)' इन दोनों में से किसी का खंडन न करते हुए वर्तमान परिस्थितियों को देख कर हम युग–परिवर्तन की संभावना पर निश्चित रूप से विश्वास करते हैं, और हमारी यह भी धारणा है कि इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए 'कल्कि अवतार' की प्रक्रिया इस समय भी भी विश्वव्यापी वातावरण में चल रही है।

'महाभारत' (वन पर्व अ० १९०) में कल्कि–अवतार के प्रकट होने का वर्णन अन्य ग्रन्थों की अपेक्षा विस्तारपूर्वक किया गया है। उसमें आरम्भ में कलियुग में समाज की दुरवस्था और लोगों में उत्पन्न होने वाले भयंकर दोषों का वर्णन करके कहा गया है—

कल्की विष्णुयशा नाम द्विजः काल प्रचोदितः।
उत्पत्स्यते महावीर्यो महा बुद्धि पराक्रमः ।।९३
सम्भूतः सम्भल ग्रामे ब्राह्मण वसथे शुभे।
( महात्मा वृत्तसम्पन्नः प्रजानां हितकृन्नृप )
मनसा तस्य सर्वाणि वाहनान्यायुधानि च ।।९४
उपस्थास्यन्ति योधाश्च शस्त्राणि कवचानि च।
स धर्म विजयी राजा चक्रवर्ती भविष्यति ।।९५

207/H
29.11.73



स चेमं संकुलं लोकँ प्रसादमुप नेष्यति ।
उत्थितो ब्राह्मणो दीप्तः क्षयान्तकृदुदारधीः ।।९६
संक्षेपको हि सर्वस्य युगस्य परिवर्तकः ।
स सर्वत्र गतान् क्षुद्रान् ब्राह्मणैः परिवारितः ।
उत्सादयिष्यति तदा सर्वम्लेच्छ गणान् द्विजः ।।९७

अर्थात्—"युगान्त के अवसर पर महाकाल की प्रेरणा से सम्भल निवासी एक ब्राह्मण के घर में एक बालक प्रकट होगा जिसका नाम 'विष्णु यशा-कल्की' होगा। वह महान बुद्धि एवं पराक्रम से सम्पन्न महात्मा, सदाचारी और जनता का हितैषी होगा। मन से चिन्तन करते ही उसके पास इच्छानुसार वाहन अस्त्र-शस्त्र, योद्धा, कवच आदि उपस्थित हो जायेंगे। वह धर्मविजयी चक्रवर्ती राजा होगा। वह उदार बुद्धि, तेजस्वी ब्राह्मण, दुःख से व्याप्त इस जगत को आनन्द प्रदान करेगा। कलियुग का अन्त करने के लिए उसका प्रादुर्भाव होगा। वही कलियुग का संहार करके नूतन युग का प्रवर्तक होगा। वह सर्वत्र ब्राह्मणों से घिरा हुआ विचरण करेगा और भूमंडल में फैले हुए नीच स्वभाव वाले सम्पूर्ण म्लेच्छों का संहार कर डालेगा।"

उपर्युक्त वर्णन में अवतार का नाम 'विष्णुयशा कल्की' लिखा है, जब कि 'कल्किपुराण' तथा अन्य ग्रन्थों में भी विष्णुयश को कल्की का पिता कहा गया है। हो सकता है कि जैसे अनेक प्रदेशों में पिता और पुत्र का नाम मिलाकर ही पूरा नाम बोला जाता है, उसी रीति का यहां अनुसरण किया गया हो। 'श्रीमद्भागवत्' के बारहवें स्कन्ध के दूसरे अध्याय में भी कलियुग का वर्णन करते हुए कल्कि अवतार के प्राकट्य और कार्यों का महत्त्व बड़े श्रद्धायुक्त रूप में बतलाया गया है—

शम्भलग्राममुख्यस्य ब्राह्मणस्य महात्मनः ।
भवने विष्णुयशसः कल्कि प्रादुर्भवष्यति ।।१८
अश्वमाशुगमारुह्य देवदत्तं जगत्पतिः ।
असिनासासाधुदमनमष्टैश्वर्यगुणान्वितः ।।१९

विचरन्नाशुना क्षोण्यां हयेनाप्रतिमद्युतिः ।
नृपलिंगच्छदो दस्यून कोटिशो निर्हनिष्यतिः ।।२०
अथ तेषां भविष्यन्ति मनांसि विशदानि वै ।
वासुदेवांगरागातिपुण्यगन्धानिलस्प्रशाम् ।
पौरजानपदानां वै हतेष्वखिलदस्यषु ।।२१
तेषां प्रजाविसर्गश्च स्थविष्ठः सम्भाविष्यति ।
वासुदेवे भगवति सत्त्वमूर्तौ हृदि स्थिते ।।२२
यदावतीर्णो भगवान् कल्किर्धर्मपतिर्हरिः ।
कृतं भविष्यति तदा प्रजासूतिश्च सात्त्विकी ।।२३

"जब अवतार के प्रकट होने का अवसर आयेगा उस समय सम्भल ग्राम में विष्णुयश नाम के एक श्रेष्ठ ब्राह्मण होंगे । उनका हृदय बड़ा उदार एवं भक्तियुक्त होगा । उन्हीं के घर में कल्कि–भगवान अवतार ग्रहण करेंगे । श्री भगवान ही अष्ट सिद्धियों के तथा समस्त सद्गुणों के एकमात्र आश्रय हैं । समस्त चराचर जगत के वे ही रक्षक और स्वामी हैं । वे देवदत्त नामक शीघ्रगामी घोड़े पर सवार होकर दुष्टों को अपनी जगत प्रसिद्ध तलवार के घाट उतारेंगे । उनके रोम-रोम से तेज छिटकता होगा । अपने शीघ्रगामी वाहन पर पृथ्वी पर सर्वत्र विचरण करके 'राजाओं' के वेष में प्रच्छन्न करोड़ों लुटेरों का संहार करेंगे । जब भगवान के अंगराग से सुगन्धित हुई वायु लोगों को स्पर्श करेगी तो उनका हृदय पवित्र हो जायगा और पाप कर्मों का अन्त हो जायगा । इससे सबके हृदय में भगवद्भक्ति का संचार होगा और वे सुखी तथा पूर्ण स्वस्थ होने लग जायेंगे । प्रजा के नयन-मनोहारी श्री हरि ही धर्म के रक्षक और सब के स्वामी हैं । वे ही भगवान जब कल्कि रूप में प्रकट होंगे, तो कलियुग का अन्त होकर सत्युग (श्रेष्ठ युग) प्रारम्भ हो जायगा और सब मनुष्य तथा उनकी संतान स्वयमेव सत्त्वगुण युक्त बन जायगी ।"

'भागवत' में 'राजा रूपी दस्युओं' के कल्कि भगवान् द्वारा नष्ट किए जाने की बात लिखी गई है। जिस समय इस वर्णन को लिखा गया था, उस समय पृथिवी पर प्रत्येक अधिकार सम्पन्न और शक्तिशाली को राजा माना जाता था, क्योंकि वह क्षत्रियों की प्रधानता का युग था। पर अब वह समय बदल कर वैश्य-प्रधान युग आ गया है और संसार भर में समाज की बागडोर बहुत बड़े धनवानों, उद्योगपतियों, बैंकरों, पूँजीवादियों के हाथ में है। उन्होंने समस्त धन को और उसके द्वारा जनता के जीवन-निर्वाह के साधनों को अपने वश में कर रखा है। इसका परिणाम यह होता है कि एक तरफ तो संसार के करोड़ों व्यक्ति अन्न और वस्त्र के अभाव से पीड़ित रहते हैं और दूसरी तरफ लाखों मन खाद्य सामग्री और करोड़ों गज कपड़ा उनके गोदामों में ताले के भीतर बन्द घुन-सड़कर नष्ट हो जाता है। 'कल्कि' अपनी शक्ति-प्रभाव से इस अन्याय पूर्ण स्थिति को बदल देंगे, और पूँजीवादी प्रथा का अन्त हो जायगा।

'भविष्य-पुराण' में 'कलि' का उल्लेख युग परिवर्त्तन के सम्बन्ध में करके यह बताया गया है कि वे 'महायज्ञ' द्वारा देवताओं को संतुष्ट करके जगत् को सुखी बनायेंगे—

तदास भगवान कल्किः पुराण पुरुषोद्भवः।
दिव्यं वाजिनमारुह्य खड्गी वर्मा च चर्मधक ॥
म्लेच्छांस्तान दैत्यभूतांश्च हत्वा योगं गमिष्यति ॥
षोडशाब्द सहस्रानि तद्द्येशाग्नि प्रतापिता।
भस्मभूता कर्मभूमिर्निर्जीवा भाविता तदा ॥
गते कलियुगे घोर कर्मभूमि पुनर्हरि।
कृत्वास्थलमयों रम्यां यज्ञैर्देवान् यजिष्यति ॥
यज्ञभागमुपादाय देवास्ते बल संयुता।
वैवस्वतं मनुं गत्वा कथयिष्यन्ति कारणम् ॥

'उस अवसर पर पुराण, पुरुष, परमेश्वर 'कल्कि' प्रकट होंगे, जो दिव्य अश्व पर आरूढ़ और असि (तलवार), वर्म (कवच), चर्म (ढाल) आदि समस्त शस्त्रों से सुसज्जित होंगे । वे लाखों म्लेच्छों को उनके दुष्कर्मों के फलस्वरूप नष्ट कर देंगे और उसके पश्चात् 'महासमाधि' ग्रहण कर लेंगे । उनके प्राकट्य के पहले यह भूमि धर्म-कर्म रहित धर्म विमुख लोगों से भर जायगी, पर भगवान् कल्कि के प्रभाव से वह फिर पुण्य-स्थली बन जायगी । जब कल्कि भगवान् धर्म रक्षार्थ महायज्ञ का अनुष्ठान करेंगे, तो देवगण अपना नियमित अंश प्राप्त करके शक्ति सम्पन्न हो जायेंगे और पृथ्वी निवासियों के कल्याण साधन में तत्पर होंगे ।'

'ब्रह्मवैवर्त पुराण' के 'प्रकृतिखण्ड' में 'कल्कि' का वर्णन करते हुए कहा है—

एवं कलौ सम्प्रवृत्ते सर्वे म्लेच्छमयो भवेत् ।
विप्रस्य विष्णुयशसः पुत्रः कल्किर्भविष्यति ॥
नारायण कलांशश्च भगवान बलिनां बली ।
दीर्घेण करवालेन दीर्घ घोटक वाहनः ॥
म्लेच्छशून्याश्च पृथिव्यां त्रिरात्रेण करिष्यति ।
निर्म्लेच्छां वसुधां कृत्वा अनुर्धानं करिष्यति ॥

'जब कलियुग की वृद्धि होकर समस्त जगत् म्लेच्छों (धर्म-द्रोहियों, से भर जायगा, तब भगवान् नारायण के कलांश से विष्णु यश के ग्रह में 'कल्कि' का आविर्भाव होगा । वह बड़े-बड़े शक्तिशा लियों की अपेक्षा भी अधिक शक्तिमान् होगे । वे अपनी विशाल तलवार और विशाल अश्व द्वारा तीन रात्रि में अत्यन्त शीघ्र म्लेच्छों का मूलोच्छेदन कर डालेंगे और पृथिवी के धर्मयुक्त हो जाने पर पुनः वैकुण्ठ को चले जायेंगे ।' ये ही श्लोक कल्कि अवतार का वर्णन करते हुए 'देवी भागवत' में भी मिलते हैं । 'विष्णु पुराण' (३—२) में कल्कि अवतार के विषय में कहा गया है—

वेदांस्तु द्वापरे व्यासः कलेरन्ते पुनर्हरि ।
कल्किस्वरूपी दुर्वृत्तान् मार्गे स्थापयति प्रभु ।।

अर्थात् 'भगवान् नारायण द्वापर में व्यासदेव के रूप में वेदों का विभाजन करके पुनः कलियुग के अन्त में 'कल्कि' के रूप में प्रकट होंगे और दुष्ट स्वभाव वालों को सत्मार्ग पर लगायेंगे ।' आगे चलकर चतुर्थ अंश के चौबीसवें अध्याय में कल्कि अवतार का विशेष वर्णन करते हुए कहा है—

'श्रौते स्मार्ते च धर्मे विप्लवमत्यन्तमुपगते क्षीणप्राये च कलावशेषजगत्स्रष्टुश्चराचरगुरोरादि मध्यान्तर रहितस्य ब्रह्ममयस्यात्मरूपिणो भगवतो वासुदेवस्यांशश्शम्बलग्रामप्रधानब्राह्मणस्य विष्णुयशसो गहेऽष्टगुणर्द्धिसमन्वित कल्किरूपी जगत्यत्रावतीर्य सकल म्लेच्छदस्युदुष्टा चरणचेतसामशेषाणामपरिच्छिन्न शक्तिमहात्म्यः क्षयं करिष्यति स्वधर्मेषु चाखिलामेव संस्थापयिष्यति ।९८।

अर्थात्—'जब श्रौत वैदिक) और स्मार्त धर्म की अत्यन्त हानि हो जायेगी और कलियुग प्रायः समाप्ति पर होगा, तभी 'शम्बल' ग्राम में निवास करने वाले विप्रश्रेष्ठ विष्णु यश के यहाँ सम्पूर्ण विश्व के कारण, चराचर के स्वामी, आदि-मध्य-अन्त से हीन, ब्रह्ममय एवं आत्मरूप भगवान् अपने अंश से अष्टगुण युक्त कल्कि रूप से अवतार धारण करेंगे। वही अपनी शक्ति और महिमा से सम्पन्न होकर सब म्लेच्छों, दस्युओं और दुष्ट हृदयों और दुराचारियों को नष्ट कर सभी प्रजा को अपने-अपने धर्म में स्थापित करेंगे ।'

'अग्नि पुराण' में कलियुग के कारण धर्म मौर समाज की दुरवस्था का चित्रण करते हुए 'कल्कि' के महत्व पर प्रकाश डाला गया है—

सर्वे कलियुगान्ते तु भविष्यन्ति च संकराः ।
दस्यवः शीलहीनाश्च वेदो वाजसनेयकः ॥
धर्मकञ्चुकसंव्रीता अधर्मरुचयस्तथा ।
मानुषान् भक्षयिष्यन्ति म्लेच्छान् पार्थिव रूपिणः ॥
कल्कि विष्णुयशः पुत्रो याज्ञवल्क्य पुरोहितः ।
उत्सादयिष्यति म्लेच्छान् गृहीतास्त्र कृतायुधः ॥
कल्कि रूपं परित्यज्य हरिः स्वर्गं गमिष्यति ।
तथा कृतयुगं नाम पुण्वत् सम्भविष्यति ॥

'कलियुग का अन्त होने के समय सब लोग वर्ण संकर हो जायेंगे। वे लुटेरे, शील रहित और वेद विरुद्ध आचरण करने वाले होंगे। उनकी रुचि धर्म की तरफ से हटकर अधर्म की तरफ चली जावगी। म्लेच्छ राजागण मनुष्यों का बहुत बुरी तरह शोषण करेंगे। तब कल्कि भगवान् श्री विष्णु यश के यहाँ प्रकट होंगे और याज्ञवल्क्य उनके पुरोहित होंगे। वे शस्त्र लेकर अपनी शक्ति से म्लेच्छों को नष्ट कर डालेंगे। इसके पश्चात् जब पृथिवी पर फिर से सत्युग स्थापित हो जायगा तब भगवान् कल्कि पुनः अपने लोक को चले जायेंगे।'

'गरुड़ पुराण' (अध्याय—१४६) में भी 'कल्कि' का वर्णन बहुत संक्षेप में कर दिया गया है—

कल्कि विष्णुश्च भाविता शम्भल ग्रामके पुनः ।
अश्वारूढोऽखिलान् लोकांस्तदाभीतान करिष्यति ॥
एवं स भगवान व्यास धर्मसंरक्षणाय च ।
दुष्टानां च वधार्थाय अवतारं करिष्यति ॥

'शम्भलग्राम में विष्णु यश के यहाँ भगवान् 'कल्कि' रूप में प्रकट होंगे। वे घोड़े पर चढ़कर समस्त संसार को प्रभावित करेंगे। जैसा भगवान् व्यास कह गये हैं उनका अवतार दुष्टों का वध करने के लिए होगा।'

'विष्णुधर्मोत्तर पुराण' में भी कल्कि के सम्बन्ध में निम्न-लिखित श्लोक मिलता है—

कलेरन्ते तु संप्राप्ते कल्किनं ब्रह्मवादिनम्।
अनुप्रविश्य कुरुते वासुदेवो जगत्स्थितम् ।।

'जब कलियुग समाप्त होने लगेगा तो सर्वव्यापी भगवान् पृथ्वी पर 'कल्कि' रूप में प्रकट होंगे और ईश्वरीय सत्ता (धर्म) की स्थापना करेंगे।'

इस प्रकार प्रत्येक पुराण में 'कल्कि' का न्यूनाधिक परिमाण में उल्लेख मिलता है। सभी विद्वानों और ऋषि-महर्षियों ने उनकी गणना प्रमुख अवतारों में की है और उनकी महिमा श्रद्धापूर्वक गाई है। यद्यपि 'कल्किपुराण' में 'कल्कि' का चरित्र-चित्रण सामान्य रूप में ही किया गया है और अन्य पुराणों की तुलना में वह नाममात्र का ही ग्रंथ माना जा सकता है, पर इससे 'कल्कि' के महत्व में कोई अन्तर नहीं पड़ा और हम कह सकते हैं कि दश अवतारों में से राम, कृष्ण अति-रिक्त शायद ही कोई ऐसा अवतार हो जिसकी चर्चा प्राचीन और नवीन ग्रंथों में 'कल्कि' की अपेक्षा अधिक मिल सके। कारण यही है कि 'कल्कि' का उद्देश्य प्रत्यक्ष रूप में दुष्टों और अधर्मियों से मानवता का परित्राण करना माना गया है। इतना ही नहीं अनेक विद्वानों की यह भी धारणा है कि 'कल्कि' संसार की भावी सभ्यता, जो वर्तमान से बहुत भिन्न होगी, के संस्थापक होंगे। यही कारण है कि प्राचीन धार्मिक विद्वानों के साथ नये युग के विचारकों ने भी 'कल्कि' की तरफ अधिक ध्यान दिया है और इस विषय की पर्याप्त विवेचना की है। थियोसोफिकल सोसाइटी की विदेश स्थित शाखाओं के द्वारा 'कल्कि' की चर्चा वहाँ भी पहुंच गई है और विद्वानों में इस विषय पर विचार विमर्श हुआ करता है।

पुराणकारों के अतिरिक्त प्राचीन विद्वानों तथा कवियों में से भीअनेक ने अपनी रचनाओं में 'कल्कि' का गुणगान और मानवता की

रक्षा करने के उपलक्ष में उनके प्रति श्रद्धाञ्जलि अर्पित की है। एक संस्कृत कविता में जिसको शङ्कराचार्य की रचित बताया गया है, 'कल्कि' के सम्बन्ध में कहा है--

दुरापार संसार संहारकारी
भवत्यश्वार कृपाणप्रहारी ।
मुरारिर्दशाकार धारीह कल्की
करोतु द्विषां ध्वंसनं वः स कल्कि ॥

'भगवान् कल्कि, जो दश अवतारों में से हैं, हमको भीषण संसार-सागर से पार करें और कृपाण से दुष्टों का नाश करके हमारे कष्टों को मिटायें।'

काश्मीर के सुप्रसिद्ध प्राचीन संस्कृत कवि क्षेमेन्द्र ने 'दशावतार चरित्र' नामक सुन्दर काव्य लिखा है। इसमें कल्कि भगवान् (क्षेमेन्द्र ने इसका उच्चारण 'कर्कि' किया है) की गुण गाथा विस्तार पूर्वक गाते हुए कहा है—

तस्मिन काले निरा लोके लोके पाप तमोदये ।
उत्पत्स्य तेऽर्क संकाशः शिशुर्कर्किकुले द्विजः ॥
विष्णुर्भू भार शान्त्यर्था सोऽथ विष्णुयशः क्षिती ।
चरिष्यत्यश्वमारुह्य म्लेच्छ संक्षय दीक्षितः ॥

'उस अन्धकार युग में जब कि लोग पाप-कर्मों में लिप्त होंगे, विष्णुयश नामक प्रमुख ब्राह्मणों के घर में सूर्य के समान तेजस्वी एक बालक जन्म लेगा। वह 'कल्कि' नाम वाला भगवान् का अवतार होगा और पृथिवी को भारमुक्त करके सुखी बनायेगा। वह अश्व पर सवार होकर सर्वत्र दुष्टों का नाश करता हुआ फिरेगा।'

दशावतार सम्बन्धी एक अन्य रचना में कहा गया है—

कल्पावसाने तुरगाधिरूढ़ो
सङ्घटायामास निमेषमात्रात् ।

यस्तेजसातिर्दहतातिभीष
स्त कल्किनं विश्वपतिं भजामः ।।

'युग के समाप्त होने पर अश्व पर आरूढ़ 'कल्कि' प्रकट होंगे जिनका तेज अत्यन्त तीव्र और भीषण होगा, वे दुष्टों को देखते-देखते भस्म कर देंगे।'

'कल्कि' की भावना का प्रभाव भारत के अन्य धर्म-सम्प्रदायों पर भी पड़ा है। चाहे वे उनको किसी दृष्टि से क्यों न देखते हों पर उनके रूप में भावी अवतार की सम्भावनाओं को उन्होंने स्वीकार किया है।' 'जैन हरि वंश' (१०-२-५२) में कहा गया है —

मुक्तिगते महावीरः प्रतिवर्ष सहस्रकम् ।
एकैको जायते कल्कि जैनमत विरोधकः ।।

'जैन तीर्थङ्कर महावीर स्वामी के निर्वाण के पश्चात् प्रति एक हजार वर्ष पर एक 'कल्कि' प्रकट होता रहेगा, जो जैन मत का विरोधी होगा।'

इस वर्णन में एक हजार वर्ष का उल्लेख विशेष महत्त्वपूर्ण है। कलियुग की अवधि अधिकांश पुराणों में एक हजार वर्ष ही बतलाई है और सूरदास आदि कई सन्त एक हजार वर्ष तक 'सतयुग' कायम रहने का कथन कर गए हैं। 'कल्कि' प्रकट होने का आशय 'युग-परिवर्तन' से निश्चित रूप से लिया जाता है। इसलिए प्रति एक हजार वर्ष पर संसार की अवस्था में एक नया विशेष परिवर्तन होने की सम्भावना का प्रतिपादन करना अवश्य ध्यान देने योग्य है।

एक आश्चर्यजनक बात यह है कि कल्कि की भावना भारतवर्ष की धार्मिक रूढ़ियों में ओत-प्रोत जनता तक ही सीमित नहीं रही पर उनका प्रभाव अब से दो सौ वर्ष पूर्व इङ्गलैण्ड तक पहुँच गया। वहाँ के Thomas Cambell (थामस केम्बैल) नामक कवि ने सन् १७९९ में "Pleasures of Hope" शीर्षक जोरदार कविता में

'कल्कि' के महान् कार्यों का वर्णन करके उनके जगदुद्धारक रूप को बड़ी भक्ति भावना से नमस्कार किया था—

Nine times have Brahma's wheels of lightning hurld.
His awful presence o'er the alarmed world.
Nine times hath guilt, through all his giant frame.
Convulsive trembled. as the mighty came.
Nine times hath Suffering, Mercy spread in vain.
But heaven shall burst her starry gates again !
He comes ! dread Brahma shakes the sunless sky,
With murmuring wrath. and thunders from on high.
Heaven's fiery horse, beneath his warrior form,
Paws the light clouds and gallops on the storm.
Earth, and her trembling isles in oceans bed.
Are shook, and Nature rocks beneath his tread.
The tenth Avtar comes ! at heaven's command.
Shall Sarswati wave her hallow'd wand.
Come heavenly powers ! prisneval peace restore
Loves !—Mercy !—Wisdom !—rule for ever more.

अर्थात्—परमात्मा के रथ के विद्युत चक्र नो बार घूम चुके हैं और भयभीत संसार उसकी दारुण सत्ता का अनुभव कर चुका है। नो बार जब वह शक्तिशाली सत्ता प्रकट हुई ससारव्यापि दुष्टता का

विशालकाय ढाँचा काँप उठा और अस्त-व्यस्त हो गया। नौ बार उस सत्ता ने जो दया दिखाई वह निरर्थक सिद्ध हुई, पर अब बैकुण्ठ का नक्षत्र-मंडित द्वार फिर एक बार खुलने वाला है। 'वह' आ रहा है। उसके भय से आकाश हिलने लगता है, दिशाओं में सन्नाटा छा जाता है और एक महा भयङ्कर गर्जना ऊपर से आती है। वैकुण्ठ लोक के अग्निमय अश्व पर आरूढ़ होकर वह दैवी योद्धा (कल्कि) बादलों पर कदम रखता है और तूफानों के कूद पड़ता है। तब समस्त पृथिवी और महासागरों में स्थित बड़े-बड़े टापू कम्पायमान हो उठेंगे और प्रकृति के शक्तिशाली चरण उनकी जड़ तक को हिला देंगे। दशवाँ अवतार महाकाल के आदेश से आ रहा है। भगवती सरस्वती अपने पवित्र हस्त-दंड से उसका अभिवादन करेगी। हे दिव्यलोकवासी सर्वशक्तिमान्! प्रकट होकर फिर से शान्ति को प्रतिष्ठित करो, जिससे संसार में एक बार पुनः प्रेम, करुणा और ज्ञान का राज्य स्थापित हो जाय।'

यद्यपि हम इन उद्गारों का आशय भावात्मक रूप में ही ग्रहण करते हैं और हमारा अनुमान है कि इस अवसर पर दैवी-सत्ता (कल्कि) अदृश्य रूप से ही युग-परिवर्तन का ध्येय पूरा करेगी। तो भी प्रत्यक्षवादी जन समूह के लिए उसका मानवाकार में दिखाई देना भी सर्वथा असम्भव नहीं है। संसार संकट के निवारण के लिए कोई न कोई महान् आत्मा अग्रसर होगी ही। उसे सब देश के न्यायप्रिय लोगों का सहयोग भी प्राप्त होगा, जिससे वह दुष्टता की शक्तियों का अन्त कर सके। पर हम इसको अधिक महत्व इसलिए नहीं देना चाहते कि वह तो सृष्टि का अटल नियम है और सदा से होता आया है। पर ऐसे अवसर पर एक नहीं अनेक महापुरुष सम्मुख आकर उद्देश्य की पूर्ति के लिए प्रयत्नशील होते हैं। उनमें से कौन प्रमुख है, सर्वोच्च दैवी सत्ता का प्रतीक है इसे शीघ्र ही जान सकना सम्भव नहीं होता। इसीलिए हमारी दृष्टि में तो सर्वाधिक महत्व और आश्चर्य की बात वह 'अवतार भावना' है, जो कम से कम दो-डेढ़ हजार वर्ष से हमारे देश में अक्षुण्ण

चली आई है और जिसकी प्रतिध्वनि दो सौ वर्ष पूर्व योरोप जैसे सूदूरवर्ती महाद्वीप में भी उठने लग गई।

इतना ही नहीं इसी भावना के प्रभाव से यहूदी, ईसाई, बौद्ध, शिंटोमत [जापान का धर्म] इस्लाम आदि सभी प्रमुख मजहबों में 'अवतार' की चर्चा आरम्भ हो गई है। ईसाइयों में ईसामसीह के 'द्वितीय आगमन' की चर्चा दिन पर दिन जोर पकड़ती जाती है, और अमरीका आदि में इस सिद्धान्त का प्रचार करने के लिए 'सैकिण्ड एड-वेंटिस चर्च' का पृथक् ही सङ्गठन हो गया है। मुसलमानों में 'हजरत मेंहदी' के प्राकट्य का विश्वास लाखों व्यक्ति कर रहे हैं और उसके लिए बहुत कुछ कष्ट सहन कर चुके हैं, क्योंकि कट्टरपंथी मुसलमान ऐसी चर्चा को 'अधर्म' मानते हैं। बौद्धों में 'मैत्रेय' के रूप में बुद्ध भगवान् के नवीन अवतार की संभावना गम्भीरता पूर्वक स्वीकार की जा रही रही है। इस प्रकार 'कल्कि-भावना' ने दुनिया भर का ध्यान आकर्शित किया है और जगह-जगह के लोग किसी अदृश्य प्रेरणा के वशीभूत होकर 'उस आने वाले' की राह उत्ससुकता पूर्वक देख रहे हैं।

इसका आशय यही है कि संत्रस्त मानवता इतने समय से निरन्तर किसी 'उद्धारकर्ता' की राह देख रही है और उसके स्वागत के लिये हर तरह की तैयारियाँ भी कर रही है।

**समय के चिन्हों को देखकर हम कह सकते हैं कि जन-समुदाय की उस चिर-अभिलाषित कामना की पूर्ति का समय बिल्कुल समीप आ चुका है। जिन लोगों को किञ्चित भी दैवी-प्रकाश प्राप्त है वे इस समय 'कल्कि' के अश्व की टापों का शब्द अपने कानों से सुन रहे हैं और उसकी कृपाण की चमक सुदूर आकाश में देख रहे हैं। समस्त शास्त्रों, भविष्य वेत्ताओं, सन्तों, भक्तों ने आत्मा से जो उद्गार प्रकट किए हैं उनके पूरा होने में अब विलम्ब नहीं। इसलिए हम सब भी उन सबके स्वर में स्वर मिलाकर गगन-भेदी स्वर में कहें—**

**"कल्कि की जय"**

# छठा अध्याय

## कलियुग और कल्कि

कल्कि अवतार का नामकरण कलियुग के आधार पर ही हुआ है। कलियुग का नाश करने वाला होने से ही उनको 'कल्कि' कहा गया है। कलियुग को पाप-पुरुष से उत्पन्न माना गया है और सर्वसाधारण में आम तौर से यह धारणा पाई जाती है कि जब तक कलियुग रहेगा लोगों का झुकाव अधिकांश में पाप-कर्मों की तरफ ही रहेगा और धर्म दुर्दशा होती रहेगी। यह भावना चाहे किसी कारण उत्पन्न हुई हो, पर इसने समाज की बड़ी हानि की है और दोषों तथा दुर्गुणों का प्रतिकार करने की प्रवृत्ति को निरन्तर निर्बल किया है।

फिर हम जिस पुराण या शास्त्र को देखें उसमें कलियुग की पापपूर्ण अवस्था और दूषित सामाजिक वातावरण का वर्णन अवश्य पाते हैं। सभी पुराणों ने यह कहा है कि ब्राह्मण ही समाज में सर्वाधिक पूज्य हैं, उनकी महिमा देवताओं से भी अधिक है पर कलियुग में वे ही ब्राह्मण महभ्रष्ट हो जायेंगे और इसके फलस्वरूप समस्त समाज का पतन हो जायगा—वह अनगिनती छोटे-बड़े दोषों का भण्डार बन जायगा। हमारी सम्मति में भी कलियुग संबन्धी भविष्यवाणियों में सबसे सच्ची बात यही है।

आज हम निस्संकोच कह सकते हैं कि ब्राह्मणों का पतन हो जाने से ही भारतीय समाज वर्तमान दुर्दशा को प्राप्त हुआ है। जब तक ब्राह्मण सच्चे अर्थों में 'राष्ट्र के कर्णधार' थे और अपने तुच्छ स्वार्थ के बजाय जन समुदाय को वास्तविक कल्याणकारी मार्ग दिखलाने में ही

अपनी शक्ति और साधनों का उपयोग करते थे, तब तक यह देश सब तरह से सुखी और अधिकार सम्पन्न बना रहा। पर जब वे स्वार्थ के वशीभूत हो अपने कर्तव्य से विमुख हो गये और लोगों को सन्मार्ग दिखलाने के बजाय अपनी पूजा-पाठ की कमाई की खातिर उनको अन्ध-विश्वास के गर्त में ढकेलने लगे, तो समाज को गिरते हुए देर न लगी। इस दूषित वातावरण का वर्णन करते हुए 'कल्कि पुराण' में कहा गया है—

यज्ञाध्ययनदानादिवेद तन्त्र विनाशकाः।
आधिव्याधि जराग्लानि दुःख शोक भयाश्रयाः॥

'जब कलियुग ने अपना प्रभाव फैलाया तो देश में दल के दल धर्म निन्दक पैदा होने लगे। ये आधि-व्याधि, जरा, ग्लानि, दुख, शोक, भय का आश्रय लेकर यज्ञ, स्वाध्याय, दानादि, धर्म कार्य एवं-वेद तन्त्रादि धर्म शास्त्रों के विनाश करने वाले हुए।'

आगे चल कर कहा गया है कि 'ऐसे लाखों समाज को नष्ट करने वाले कलिराज के अनुयायिओं ने क्षण भंगुर और कामुक मानव-शरीरधारण किया। वे अत्यन्त दम्भी दुराचारी, माता-पिता-हिंसक कलि-युगानुयायी ब्राह्मण योनि में जन्म लेकर वेद-शास्त्र से विमुख, दरिद्र और शूद्र जाति के उपासक हुए। धर्म बेचने वाले, वेद बेचने वाले, रस और माँस बेचने वाले, संस्कारहीन, अत्यन्त कुतर्कवादी, शिश्नोदरपरायण, उन्मत्त, परपत्नीरत, अधम, वर्ण सङ्करों के जनक असंख्यों पैदा हो गए। विवाद और कलह में क्षुब्ध, केश विन्यास में निपुण, धनी और ब्याज खाने वाले ब्राह्मण कलियुग में पूज्य माने जाने लगे। उस समय सन्यासी गृहस्थों की तरह रहने लगे, सब मनुष्य गुरुजनों के निन्दक हो गए और धर्मध्वज धारण करने वाले साधु ठगी का धन्धा करने लगे। धनवान् पुरुष ही सज्जन समझे जाने लगे, दूर देश का जल ही तीर्थ हुआ, यज्ञोपवीत—मात्र में ही ब्राह्मणत्व माना जाने लगा और

केवल दण्ड ही सन्यासी का चिन्ह रह गया । परान्नलोलुप ब्राह्मणगण चण्डाल-गृह में यजन करने लगे, मेघों ने अल्प जल बरसाना आरम्भ किया, पृथ्वी थोड़ा अन्न उपजाने वाली हुई, राजा प्रजा का भक्षण करने लगे और प्रजा करों के भार से व्याकुल होने लगी । कलियुग के प्रथम में ही साधारण जन भगवान की निन्दा करने लगे । दूसरे चरण में भगवान् का नाम तक लेना उन्होंने छोड़ दिया ।'

अन्य ग्रन्थों में भी कलियुगीन स्थिति का ऐसा ही चरित्र-चित्रण किया, और यद्यपि उनके रचयिता अधिकाँश में ब्राह्मण ही थे, पर उन्होंने कलियुगी ब्राह्मणों के सम्बन्ध में ऐसी कड़ी आलोचनात्मक बातें लिखी हैं । नीचे हम पाठकों के अवलोकनार्थ 'महाभारत' (वन पर्व अ० १६०) में दिए गए 'कलियुग वर्णन' का कुछ अंश उद्घृत करते हैं, जिससे पाठकों को अनुमान हो सकेगा कि अब से सैंकड़ों-हजारों वर्ष पूर्व जिन विद्वानों ने इन वर्णनों को लिखा था, वे निस्सन्देह मानव-प्रकृति और समाज के उत्थान और पतन के कारणों के कितने सच्चे ज्ञाता थे—

व्याजैर्धर्मे चरिष्यन्ति धर्म वैतंसिका नराः ।
सत्यं संक्षेप्स्यते लोके नरैः पण्डितमानिभि ॥
सत्यहान्या ततस्तेषामायुरल्पं भविष्यति ।
आयुषः प्रक्षयाद् विद्यां शक्ष्यन्त्युपजीवितुम् ॥
विद्याहीनानविज्ञानाल्लोभोऽभ्यामि भविष्यति ।
लोभक्रोधपरा मूढाः कामासक्ताश्च मानवाः ॥
वैरबद्ध भविष्यन्ति परस्पर वधैषिणः ।
ब्राह्मणाः क्षत्रीया वैश्या संकीर्यन्तः परस्परम् ।।
शूद्रतुल्या भविष्यन्ति तपःसत्यविवर्जिताः ।
अन्त्या मध्या भविष्यन्ति मध्याश्चान्त्या न संशयः ।

'ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र सभी जातियों के लोग कपट-पूर्वक धर्म का आचरण करेंगे और धर्म का जाल बिछाकर दूसरे लोगों

को ठगने लगेंगे। 'पण्डित' कहलाने वाले लोग भी सत्य का परित्याग कर देंगे। सत्य की कमी हो जाने से उनकी आयु भी घट जायगी, और आयु कम होने के कारण वे जीवन-निर्वाह के योग्य विद्या प्राप्त नहीं कर सकेंगे। विद्या के बिना ज्ञान का होना कैसे सम्भव है? इसलिए उनमें लोभ की प्रबलता हो जायगी। लोभ और क्रोध के वशीभूत मूढ़ मनुष्य कामनाओं के फँसकर आपस में वैर करने लगेंगे और शत्रुभाव से एक दूसरे को मारने को तत्पर होंगे। साथ ही चारों वर्णों के स्त्री-पुरुष आचार-भ्रष्ट होकर परस्पर वर्णसंकर सन्तान उत्पन्न करने लगेंगे। वे तपस्या और सत्य से रहित होकर नीच लोगों के समान हो जायंगे। छोटी जाति वाले ऊँचे वर्णों के कार्य करने लगेंगे और ऊँचे कहलाने वाले नीच कर्मों में संकोच अनुभव अनुभव नहीं करेंगे, इसमें संशय नहीं।'

भार्यामित्राश्च पुरुषा भविष्यन्ति युगक्षये।
मत्स्याभिषेण जीवन्तो दुहन्तश्चाप्यजैडकम्॥
गोषु नष्टासु पुरुषा येऽपि नित्यं धृतव्रतः।
तेपि लोभसमायुक्ता भविष्यन्ति युगक्षये॥
अन्यान्यं परिमृष्णान्तो हिंसयन्तश्च मानवाः।
अजपा नास्तिकाः स्तेना भविष्यन्ति युगक्षये॥
श्राद्धे दैवे च पुरुषा येऽपि नित्यं धृतव्रताः।
तेऽपि लोभसमायुक्ता भोक्षयन्तीह परस्परम्॥
न व्रतानि चरिष्यन्ति ब्राह्मणा वेदनिन्दकाः।
न यक्ष्यन्ति न होष्यन्ति हेतुवाद विमोहिताः।
निम्नेष्वीहां करिष्यन्ति हेतुवादविमोहिताः॥

'उस समय लोग स्त्रियों से ही मित्रता करने वाले होंगे। अनेक लोग मछली मांस से जीविका चलाने वाले होंगे। गायों के नष्ट हो जाने से भेड़, बकरी का दूध व्यवहार में लाने लगेंगे। जो व्यक्ति व्रतों का पालन करने वाले हैं वे भी युग-प्रभाव से लोभी बन जायेंगे। लोग एक दूसरे

को लूटने-मारने लगेंगे और उनमें से अधिकांश भजन-साधन से रहित नास्तिक, अपहरणकर्त्ता बन जायेंगे। जो लोग सदैव परान्न का त्याग करके व्रतशील रहते हैं वे लोभवश देवयज्ञ और मृतक श्राद्धों में खाने लग जायेंगे। ब्राह्मण लोग व्रतों का पालन त्याग कर उलटा वेदनिन्दक बन जायेंगें, वे यज्ञ और होम को छोड़ बैठेंगे और झूंठे तर्कवाद में फँस कर नीच कर्म करने को उद्यत हो जायेंगे।'

प्रामशः कृपणानां हि तथा बन्धुमतामपि।
विधवानां च वित्तानि हरिष्यन्तीह मानवाः॥
स्वल्प वीर्यबलाः स्तब्धा लोभमोहपरायणाः।
तत्कथादान संतुष्टा दुष्टनामपि मानवाः॥
परिग्रहे करिष्यन्ति मायाचार परिग्रहाः।
समाह्वयन्तः कौन्तेयः राजानः पाप बुद्धयः॥
परस्परवधोद्युक्ता मूर्खाः पण्डित मानिनः।
भविष्यन्ति युगस्यान्ते क्षत्रिया लोककण्टयाः॥
अरक्षितारो लुब्धाश्च मानाहंकार दर्पिताः।
केवलं दण्डरुचयो भविष्यन्ति युगक्षये॥

'अर्थपिशाच मनोवृत्ति के मनुष्य दीनों, असहायों और विधवाओं का भी धन भी हड़प लेंगे। उनके शारीरिक बल और पराक्रम क्षीण हो जायेंगे। वे उद्दंड होकर लोभ और मोह में ग्रस्त रहेंगे। वैसी ही चर्चा, प्रशंसा करने और उनसे दान लेने में प्रसन्नता अनुभव करेंगे। कपटपूर्ण आचरण करते हुए वे बुरे लोगों के दान को भी ग्रहण कर लेंगे। राजा लोग पाप-परायण होकर एक-दूसरे का प्राण लेने को उद्यत होंगे और ब्राह्मण मूर्ख और नीच होते हुए भी पण्डिताई का दावा करेंगे। क्षत्रीय लोग (शासक-वर्ग) जगत के लिए कंटक स्वरूप बन जायेंगे। उस समय उनको प्रजा की रक्षा की ओ जरा भी चिन्ता न होगी केवल उनसे रुपया ऐंठकर अपना घर भरने का ध्यान रखेंगे। सदा मान और अहङ्कार के

मद में चूर रहेंगे और प्रजा को अनावश्यक रूप से दण्डित करते रहेंगे।

आक्रम्याक्रम्य साधूनां दारांश्चापि धनानिच ।
भोक्ष्यन्ते निरनुक्रोशा रुदतामपि भारत ॥
न कन्यां याचते कश्चिन्नापि कन्या प्रदीयते ।
स्वयंग्राहा भविष्यन्ति युगान्ते समुपस्थिते ॥
म्लेश्छीभूतं जगत् सर्वं भविष्यतिन संशयः ।
हस्तो हस्तं परिमुषेद् युगान्ते समुपस्थिते ॥
सत्यं संक्षिप्यते लोके नरैः पण्डितमानिभिः ।
स्थविरा बालमतयो बालः स्थाविरबुद्धयः ॥
एकहार्ये युगं सर्वं लोभ मोह व्यवस्थितम् ।
अधर्मो वर्द्धते तत्र न तु धर्मः प्रवर्तते ॥

'लोग इतने दुष्ट हो जायेंगे कि सीधे-साधे भले मानसों पर अकारण आक्रमण करके उनके धर्म और स्त्री आदि का बल पूर्वक अपहरण करने लगेंगे और उनके रोने-पीटने पर भी कुछ ध्यान न देंगे। उस समय न तो कोई किसी से कन्या की याचना करेगा। और न कन्यादान ही करेगा वर-कन्या स्वयं ही एक दूसरे को पसन्द कर लेंगे। तब सारा जगत म्लेच्छमय हो जायगा और एक हाथ दूसरे हाथ को लूटेगा–अर्थात् सगा भाई ही भाईके धन को हड़प लेगा। अपने को पण्डित मानने वाले मनुष्य संसार सत्य को मिटा देंगे। बूढ़ों की बुद्धि बालकों जैसी और बालकों की बूढ़ों के समान हो जायगी। सब कोई लोभ और मोह में फंसकर भक्ष्याभक्ष्य का विचार किए बिना सम्मिलित भोजन करने लगेंगे। अधर्म बढ़ेगा और धर्म विदा हो जायगा।'

न कश्चित् कस्याचिच्छ्रोता न कश्चिद् कस्याचिद् गुरुः ।
तमोग्रस्तस्तदा लोको भविष्यति जनाधिप ॥
अल्प द्रव्या वृथालिंग च प्रभविष्यति ।

न कश्चित्कस्यचिद् दाता भविष्यते युगक्षये ।
अट्टशूला जनपदाः शिवशूलाश्चतुष्पथाः ।
केशशूलाः स्त्रियश्चापि भविष्यन्ति युगक्षये ।।

क्रयविक्रय काले च सर्वः सर्वस्य वञ्चनम् ।
युगान्ते भरतश्रेष्ठ वित्तलोभात् करिष्यति ।।

आरामांश्चैव वृक्षांश्च नाशयिष्यन्ति निर्व्यथाः ।
भविता संशयो लोके जीवितस्य हि देहिनाम् ।।

'उस समय कोई किसी का उपदेश नहीं सुनेगा और न कोई किसी को गुरु मानेगा । समस्त जगत् एक प्रकार के अन्धकार में ग्रस्त होगा । लोगों के पास सम्पत्ति का अभाव होगा, वे दिखावे के लिए साधु वेश धारण कर लेंगे, हिंसा की भावना बढ़ जायगी और कोई किसी को कुछ देने वाला न होगा । उस समय सभी ग्राम नगर आदि अन्न बेचेंगे ब्राह्मण वेद बेचने वाले होंगे, स्त्रियाँ वेश्यावृत्ति अपना लेंगी । लोग बगीचों के वृक्षों को भी काट डालेंगे और इससे उनको किसी प्रकार का खेद नहीं होगा । उस समय लोगों के जीवित रहने में भी शङ्का हो जायगी ।'

दस्युभिः पीडिता राजन् काका इव द्विजोत्तमाः ।
कुराजभिश्च सततं करभार प्रपीडिता ।।
धैर्यं त्यक्त्वा महीपाल दारुणे युगसंक्षये ।
विकर्माणि करिष्यन्ति शूद्राणां परिचारकाः ।।
निर्विशेषा जनपदास्तथा विष्टिकरार्दिताः ।
आश्रमानुपलयस्यन्ति फलमूलोपजीविनः ।।
भर्तृणां वचने चैव न स्थास्यन्ति ततः स्त्रियः ।
पुत्राश्च मातापितरौ हनिष्यन्ति युगक्षये ।।
जनं परिजनं चापि युगान्ते पर्युपस्थिते ।

अथ देशान् दिशश्चापि पत्तनानि पुराणि च ।
क्रमशः संश्रियष्यन्ति युगान्ते पर्यु पस्थिते ।।

'श्रेष्ठ ब्राह्मण भी लुटेरों से पीड़ित होकर व्याकुल-भाव से चारों तरफ फिरने लगेंगे । राजाओं (शासक-वर्ग) के कर भार से दुःखी और धैर्यहीन होकर वे शूद्रों की नौकरी करने लगेंगे । उस समय सभी भूभागों के निवासी एक-सी वेषभूषा बना लेंगे । लोग बेगार लेने वालों और कर वसूल करने वालों से पीड़ित होकर निर्जन स्थानों में चले जायेंगे और वन के फल-मूल खाकर गुजर करने लगेंगे । स्त्रियाँ पति के वचनों पर कुछ भी ध्यान न देंगी और पुत्र माता-पिता को मारने में संकोच न करेंगे । उस समय लोग अपने परिवार वालों को भी त्याग देंगे । बहुसंख्यक लोग स्वदेश छोड़कर दूसरे देशों, दिशाओं, नगरों, गाँवों का आश्रय लेंगे ।'

'श्री मद्भागवत' भी 'महाभारत' की तरह ही महत्वपूर्ण और मौलिकता से युक्त है । उसका कलियुग वर्णन है तो इससे मिलता-जुलता ही, पर उसकी शैली में कुछ भिन्नता है और कई बातें उसकी आजकल प्रत्यक्ष दिखाई पड़ रही हैं । उसमें कलियुगी धर्म (स्कन्ध १२ अ० २) का वर्णन करते हुए कहा गया है—

ततश्चानुदिनं धर्मः सत्यं शौचं क्षमा दया ।
कालेन बलिना राजन् नंक्ष्यत्यायुर्बलं स्मृतिः ।।
वित्तमेव कलौ नृणां जन्माचारगुणोदयः ।
धर्मन्यायव्यवस्थायां कारणं बलमेव हि ।।
दाम्पत्येऽभिरुचिर्हेतुर्मायैव व्यावहारिके ।
स्त्रीत्वे पुंस्त्वे च हि रतिर्विप्रत्वे सूत्रमेव हि ।।
लिङ्गमेवाश्रमख्यातावन्योन्यापत्तिकारणम् ।
अवृत्या न्यायदौर्बल्यं पाण्डित्ये चापलं वचः ।।

अनाढ्य तैवासाधुत्वे साधुत्वे दम्भ एव तु ।
स्वीकार एव चोद्वाहे स्नानमेव प्रसाधनम् ॥

'समय बड़ा बलवान् है । जैसे-जैसे कलियुग बढ़ता जायगा, वैसे-वैसे ही धर्म, सत्य, पवित्रता, क्षमा, दया, आयु, बल और स्मरण शक्ति का लोप होता जायगा । कलियुग में जिसके पास धन होगा, उसी को लोग कुलीन, सदाचारी और सद्गुणी मानेगे । जिसके हाथ में शक्ति होगी वही धर्म और न्याय की व्यवस्था अपने अनुकूल करा सकेगा । विवाह-सम्बन्ध के लिए कुल, शील, योग्यता आदि की निरख-परख नहीं रहेगी, युवक-युवती का मन मिल जाने से ही विवाह सम्पन्न हो जायगा । जो जितना छल-कपट कर सकेगा वह उतना ही व्यवहार-कुशल माना जायगा । स्त्री-पुरुष की श्रेष्ठता का आधार उनका शील-संयम न होकर उनका रति-कौशल ही रहेगा । ब्राह्मण की पहिचान उसके गुण-स्वभाव से नहीं यज्ञोपवीत से हुआ करेगी । वस्त्र, दण्ड-कमण्डल आदि से ही ब्रह्मचारी, संन्यासी आदि की पहचान होगी, और एक दूसरे का चिन्ह स्वीकार कर लेना ही एक से दूसरे आश्रम में प्रवेश का स्वरूप होगा । जो घूस देने या धन खर्च करने में असमर्थ होगा उसे अदालतों में ठीक न्याय न मिल सकेगा । बात-चीत में चालाक होने से ही पण्डित माना जायगा । गरीब होना ही असाधुता, दोषी होने का चिन्ह होगा और जो जितना दम्भ कर सकेगा वह उतना ही साधु मान लिया जायगा । विवाह परस्पर की स्वीकृति से हो जायगा और शृङ्गार कर लेने से ही स्नान करना मान लिया जायगा ।'

दूरे वार्ययनं तीर्थं लावण्यं केशधारणम् ।
उदरम्भरता स्वार्थ सत्यत्वे धार्ष्टयमेव हि ॥
दाक्ष्यं कुटुम्बभरणं यशोऽर्थे धर्मसेवनम् ।
एवं प्रजाभिर्दुष्टाभिराकीर्णे क्षितिमण्डले ॥
ब्रह्मविट्क्षत्रशूद्राणां यो बली भविता नृपः ।

प्रजा हि लुब्धै राजन्यैर्निघृ र्णैर्दस्युधर्मभिः ।।
अनावृष्टया विनंक्ष्यन्ति दुर्भिक्षकर पीड़िताः ।
शीत वातातपप्रावृड्हिमैरन्योन्यतः प्रजाः ।।
क्षुतृड्भ्यां व्याधिभिश्चैव सन्तप्स्यन्ते च चिन्तया ।
त्रिंशद्विंशतिवर्षाणि परमायुः कलौ नृणाम् ।।

'लोग दूर के तालाब को ही तीर्थ मान लेंगे, सिर पर बड़े-बड़े बाल रखना ही सुन्दरता का चिन्ह समझा जायगा, अपना पेट भर लेना ही बड़ा पुरुषार्थ होगा, जो जितनी ढिठाई से बात कर सकेगा वह उतना ही सच्चा मान लिया जायगा। अपने कुटुम्ब का भरण-पोषण कर लेना ही सबसे अधिक योग्यता मानी जायगी, 'धर्म' का सेवन यश के लिए किया जायगा। इस प्रकार जब पृथिवी में सर्वत्र दुष्टों की प्रधानता हो जायगी, तब राज्य व्यवस्था भी दूषित हो जायगी। ब्राह्मण, वैश्य, क्षत्रिय, शूद्र आदि में से जो भी शक्तिशाली, चलता पुर्जा होगा वही शासक बन जायगा। ये शासक अत्यन्त लोभी, निर्दय और लुटेरे होंगे। वे जन-साधारण के धन तथा स्त्रियों तक को लूटने में संकोच न करेंगे। इसके फलस्वरूप सर्वसाधारण सदैव भूख-प्यास, चिन्ता, रोग आदि से दुःखी रहेंगे। उनकी आयु भी बहुत थोड़ी—बीस, तीस वर्ष की ही रह जायगी।

क्षीयमाणेषु देहेषु देहिनां कलि दोषतः ।
वर्णाश्रमावतां धर्मे नष्टे वेदपथे नृणाम् ।।
पाखण्डप्रचुरे धर्मे दस्युप्रायेषु राजसु ।
चौर्यानृतवृथाहिंसानाना वृत्तिषु वै नृषु ।
शूद्रप्रायेषु वर्णेषुच्छागप्रायासु धेनुषु ।
गृहप्रायेष्वाश्रमेषु यौन प्रायेषु बन्धुषु ।।
इत्थं कलौ गतप्राये जने तु खरधर्मिणि ।
धर्मं त्राणाय सत्त्वेन भगवानवतारिष्यति ।।

'कलियुग के दोषों से लोगों के शरीर भी क्षीण हो जायेंगे और वर्णाश्रम धर्म का प्रकाशक वेद-मार्ग नष्ट हो जायगा। धर्म में पाखण्ड बहुम अधिक बढ़ जायगा, शासक-वर्ग लुटेरों की तरह बन जायगा और लोग जीवन-निर्वाह के लिए सामान्यत: चोरी, झूँठ, हिंसा का व्यवहार करने लगेंगे। सब वर्णों के मनुष्यों का आचरण शूद्रों जैसा मर्यादा रहित हो जायगा, गायें बकरियों की तरह दूध देने वाली हो जायेंगी। संन्यासियों के आश्रम गृहस्थियों के घरों की तरह बन जायेंगे और जिनसे विवाह-सम्बन्ध होगा उन्हीं को अपना सम्बन्धी माना जायगा। इस प्रकार का कलियुगी वातावरण छा जाने पर लोग गधों की तरह भार ढोने वाले और विषयी हो जायेंगे। ऐसी तामसी अवस्था हो जाने पर भगवान पुन: सतोगुण लाने के लिए स्वयं अवतार लेंगे।'

वर्तमान दशा को देखते हुए इस वर्णन में कितनी यथार्थता है, इसे पाठक स्वयं अनुभव करते होंगे। समाज में जो नीचतापूर्ण स्वार्थ-भावना तथा स्त्री-पुरुषों में भ्रष्टाचार और चरित्रहीनता का व्यवहार इसमें वर्णन किया गया है वह आज प्रत्यक्ष दिखाई पड़ रहा है। यह तो नहीं कहा जा सकता कि आज सभी लोग ऐसे ही हो गये हैं, क्योंकि भले-बुरे व्यक्ति तो सब कालों में रहेंगे, पर आज ऐसे 'कलियुगी' व्यक्ति लाखों-करोडों की संख्या में प्रत्येक देश में मिल सकते हैं, इसमें सन्देह नहीं।

'विष्णु पुराण' में महर्षि पाराशर ने बतलाया है कि जिस समय कलियुग की प्रबलता होगी तो समस्त सामाजिक व्यवस्था नष्ट-भ्रष्ट हो जायगी और नर-नारियों में बहुत से दोष बढ़ जायगे। यद्यपि काम, क्रोध, लोभ आदि के दुर्गुण किसी परिमाण में मनुष्यों में सदा ही बने रहते हैं, पर प्राचीन समय में जब उनको पाप की तरह माना जाता था, तो लोग यथासम्भव इन प्रवृत्तियों को दबाकर रखते थे। पर कलियुग में छोटे-बढ़े सभी लोगों में उनका प्राबल्य हो जाने से सामाजिक मर्यादा भङ्ग

हो जायगी और लोग इन बातों में किसी प्रकार के संकोच या पाप का अनुभव नहीं करेंगे। जिसके मन में जो आवेगा उसी तरह करने में सब अपने को स्वतन्त्र समझेंगे। पुराणकार ने इस स्थिति का दिग्दर्शन कराते हुए कहा है-

सर्वमेव कलौ शास्त्रं यस्य यद्वचनं द्विज।
देवता च कलौ सर्वा सर्वस्सर्वस्य चाश्रमः॥
उपवासस्तथायासो वित्तोत्सर्गस्तपः कलौ।
धर्मो मयाभिरुचिरैरनुष्ठानैरनुष्ठितः॥
वित्तेन भविता पुंसा स्वल्पेनाढ्यमदः कलौ।
स्त्रीणां रूपमदाश्चैव केशैरेव भविष्यति॥
परित्यज्यन्ति भर्त्तारं वित्तहीनं तथा स्त्रियः।
भर्त्ता भविष्यति कलौ वित्तवानेव योषिताम्॥
यो वै ददाति बहुलं स्वं स स्वामी सदा नृणाम्।
स्वामित्वहेतुस्सम्बन्धी न चाभि जनता तथा॥
गृहान्ता द्रव्यसंघाता द्रव्यान्ता च तथा मति।
अर्थाश्चात्मोपभोग्यान्ता भविष्यन्ति कलौ युगे॥

'कलियुग में जिसके मुंह से जो निकल जाय वही 'शास्त्र' मान लिया जायगा, सब कोई देवता बन बैठेंगे और जो जिस आश्रम को चाहेगा उसी को अपना लेगा। उपवास व्रत आदि ही बहुत बड़ा काम मान लिया जायगा, धन दे देना ही बड़ा तप हो जायगा और अपनी पसन्द से जो जिस अनुष्ठान को कर लेगा वही 'धर्म' हो जायगा। लोग थोड़े से धन से ही अपने को सेठ, साहूकार समझने लगेंगे और स्त्रियाँ केश विन्यास से ही सौन्दर्य का गर्व करने लगेंगी। वे धनहीन पति का त्याग कर देंगी, जो अधिक धन दे सकता है वही स्त्रियों का वास्तविक पति होगा। उस समय पुराने सम्बन्ध अथवा कुलीनता का ख्याल न करके जो अधिक धन देगा उसी को स्वामी माना जायेगा। गृह-संचालन के

लिए ही समस्त द्रव्य होगा, और द्रव्य कमाने में ही मनुष्य की समस्त बुद्धि संलग्न रहेगी, और उस द्रव्य का उद्देश्य स्वयं आराम से जीवन बिताना ही होगा ।'

स्त्रियः कलौ भविष्यन्ति स्वैरिण्यो ललितस्पृहाः ।
अन्याय वाप्तवित्तेषु पुरुषः स्पृहयालवः ।।
अभ्यर्थितापि सुहृदा स्वार्थं हानिं न मानवाः ।।
पणार्धार्द्धमात्रेऽपि करिष्यन्ति कलौ द्विज ।।
समान पौरुषं चेतो भावि विप्रेषु वै कलौ ।
क्षीरप्रदानसम्बन्धि भावि गोषु च गौरवम् ।।
यो योऽश्वरथनागाढ्यस्स स राजा भविष्यति ।
यश्च यश्चाबलस्सर्वस्स स भृत्य कलौ युगे ।।
वैश्याः कृषिवाणिज्यादि सन्त्यज्य निजकर्म यत् ।
शूद्रवृत्त्या प्रवत्स्यन्ति कारुकर्मोपजीविनः ।।

'उस समय स्त्रियाँ प्रायः स्वेच्छारिणी होकर सुन्दर वेषभूषा वाले पुरुषों को ही चाहेंगी और पुरुष अन्यायपूर्वक अधिकाधिक धन कमाने में ही योग्यता समझेंगे । निकट सम्बन्धियों की प्रार्थना करने पर भी कोई अपनी थोड़ी सी भी स्वार्थ हानि के लिए तैयार न होगा । छोटी जाति वाले ब्राह्मणों के साथ समानता का दावा करेंगे और गायों का भी दूध देने की निगाह से ही आदर किया जायगा । जिसके पास हाथी, घोड़ा, सवारी आदि बहुमूल्य सामग्री होगी वही राजा या शासक बन जायगा और साधन विहीन मनुष्य सज्जन होकर भी उनका सेवक बन कर ही रहेगा । वैश्य लोग अपने स्वाभाविक कर्म– खेती और व्यापार को त्याग कर शिल्प, कारीगरी आदि के कामों से जीवन निर्वाह करने लगेंगे ।'

'शिव-पुराण' का तो कथारम्भ ही कलियुग वर्णन से हुआ है । जब पुराण-मर्मज्ञ सूतजी प्रयाग में पहुंचे तो वहाँ के दीर्घ-यज्ञ में उपस्थित

